२ परद्रव्य मेरे ज्ञेय है और मै ज्ञायक हूँ – ऐसे भी नही है।

३. मुझमे ज्ञेय, ज्ञान और ज्ञाता – ऐसे वस्तुभेद भी नही है।

मै ज्ञेय हूँ, मै ज्ञान हूँ – यदि ऐसा जो भेद उपजे तो राग – विकल्प उत्पन्न होता है, परन्तु वस्तु और वस्तु की दृष्टि मे ऐसा भेद नही है, सब अभेद एक है।

(अहाहा ! पर-पदार्थ मेरे ज्ञेय है और मै ज्ञायक हूँ, ये तो वस्तु मे है ही नही, परन्तु वास्तव मे जो तीन भेद है, वे भी नामभेद है। दृष्टि के विषम मे ये तीन भेद हैं ही नही। जैसी यह वस्तुस्थिति है, वैसी अज्ञानी के ख्याल मे नही आती, इसलिए उसकी धारणा से शास्त्र मे अलग बात आती है, तो उसमें उसे विरोध भासित होता है। किसी को इससे विरोध हो तो हो, परन्तु यह तेरा ही विरोध है, दूसरे का विरोध दूसरा कौन करे ? दूसरी चीज मे तेरा विरोध कहाँ जाता है कि तू दूसरे का विरोध करे ?

यहाँ कहते है – जीव ही ज्ञेयरूप है, जीव ही ज्ञायक है और जीव ही ज्ञाता है, ऐसे वचनभेद से भेद को पाता हूँ, अर्थात् ये तो कल्लोल अर्थात् वचन का भेद है, परन्तु वस्तु मे भेद नही है। मै ही ज्ञेय, मै ही ज्ञान और मै ही ज्ञाता – ऐसे वचनभेद से कथनमात्र भेद है, वस्तु तो अभेद ही है। इसप्रकार इस कलश मे ज्ञान-ज्ञाता-ज्ञेय का अभेद स्वरूप बताया है।



## ज्ञान और ज्ञेय का स्वरूप

(समयसारकलश २७१ से सम्बन्धित छन्द)

(सवैया इकतीसा)

कोऊ ग्यानवान कहै ग्यान तौ हमारौ रूप,
ज्ञेय षट दर्व सो हमारौ रूप नाहीं है।
एक नै प्रवांन ऐसै दूजी अब कहूं जैसै,
सरस्वती अक्खर अरथ एक ठाही है॥
तैसै ग्याता मेरी नाम ग्यान चेतना विराम,
ज्ञेयरूप सकति अनन्त मुझ पाँही है।
आ कारन वचनके भेद भेद कहै कोऊ,
ग्याता ग्यान ज्ञेयकौ विलास सत्ता मांही है॥४५॥

अर्थ – कोई ज्ञानी कहता है कि ज्ञान मेरा रूप है और ज्ञेय षट् द्रव्य मेरा स्वरूप नही है। इसपर श्री गुरु सम्बोधन करते है कि एक नय अर्थात् व्यवहार नय-से तुम्हारा कहना सत्य है, और दूसरा निश्चयनय मे कहता हूं वह इस प्रकार है कि जैसे विद्या अक्षर और अर्थ एक ही स्थानपर है, भिन्न नही है। उसी प्रकार ज्ञाता आत्मा का नाम है, और ज्ञान[1] चेतना का प्रकार है तथा वह ज्ञान ज्ञेयरूप परिणमन करता है सो ज्ञेयरूप परिणमन करने की अनन्त शक्ति आत्मा मे ही है, इसलिये वचन के भेद से भले ही भेद कहो, परन्तु निश्चय से ज्ञाता ज्ञान और ज्ञेय का विलास एक आत्मसत्ता में ही है॥४५॥

---

१. चेतना दो प्रकार की है–ज्ञानचेतना और दर्शनचेतना।

(चौपाई)

**स्वपर प्रकासक सकति हमारी।**
**तातै वचन भेद भ्रम भारी ।।**
**ज्ञेय दशा दुविधा परगासी।**
**निजरूपा पररूपा भासी ।।४६।**

अर्थ – आत्मा की ज्ञानशक्ति अपना स्वरूप जानती है और अपने सिवाय अन्य पदार्थों को भी जानती है, इससे ज्ञान और ज्ञेय का वचन-भेद मूर्खों को बडा भ्रम उत्पन्न करता है। ज्ञेय अवस्था दो प्रकार की है – एक तो स्वज्ञेय और दूसरी परज्ञेय ।।४६।।

(दोहा)

**निजरूपा आतम सकति, पररूपा पर वस्त।**
**जिन लखि लीनौ पेंच यह, तिन लखि लियौ समस्त ।।४७।।**

अर्थ – स्वज्ञेय आत्मा है और परज्ञेय आत्मा के सिवाय जगत् के सब पदार्थ हैं, जिसने यह स्वज्ञेय और परज्ञेय की उलझन समझ ली है – उसने सब कुछ ही जान लिया समझो ।।४७।।

**– पण्डित बनारसीदास**
नाटक समयसार, साध्य-साधक द्वार